विशेष भव ( = उत्पत्ति ) को देने से अर्पणा समाधि की भावना विशेष भव के आनृशंस वाली होती है। उसी से भगवान् ने कहा—"प्रथम ध्यान की परित्र ( = स्वल्प ) भावना करके कहाँ उत्पन्न होते हैं?"[१] आदि। उपचार-समाधि की भावना भी कामावचर सुगति के विशेष भव को देती ही है।

जो आर्य, "आठ समापत्तियों को उत्पन्न कर निरोध समापत्ति को प्राप्त हो सात दिन विना चित्त के होकर इसी शरीर में निरोध = निर्वाण को पाकर सुखपूर्वक विहरेंगे।" ( सोच ) समाधि की भावना करते हैं, उनकी अर्पणा समाधि की भावना निरोध के आनृशंस वाली होती है। उसी से कहा है—"सोलह ज्ञान-चर्य्या से, नव समाधि-चर्य्या से वशी-भाव से प्रज्ञा-निरोध समापत्ति में ज्ञान है।"[२]

ऐसे यह दृष्ट-धर्म-सुख-विहार आदि पाँच प्रकार के समाधि की भावना करने में आनृशंस हैं।

तस्मानेकानिसंसम्हि किलेसमल-सोधने।
समाधिभावनायोगे नप्पमज्जेय्य पण्डितो॥

[ इसलिये अनेक आनृशंस वाले, क्लेश-मलों को शुद्ध करने वाले, समाधि-भावना के योग में पण्डित प्रमाद न करे। ]

यहाँ तक, "शील पर प्रतिष्ठित हो प्रज्ञावान् नर" इस गाथा द्वारा शील, समाधि, प्रज्ञा के अनुसार उपदेश दिय गये विशुद्धिमार्ग में समाधि भी भलीभाँति प्रकाशित की गई है।

सज्जनों के प्रमोद के लिये लिखे गये विशुद्धिमार्ग में
समाधि-निर्देश नामक ग्यारहवाँ परिच्छेद
समाप्त।

---

१. विभङ्ग १३।
२. पटिसम्भिदामग्ग १।

# परिशिष्ट

## १. उपमा-सूची

फ



ब



भ



म

# २. कथा-सूची

# ३. ग्रन्थ-सूची

# ४. नाम-अनुक्रमणी

# ५. शब्द-अनुक्रमणी

ध